प्रचार था जिसका स्थान उस समय तीर्थिकों ने ले लिया था। देवपाल ने ४० विशेष तीर्थ्य स्थानों का विनाश किया जिनमें अधिकांश मंगल और बरेन्द्र मे थे, ऐसी प्रसिद्धि है। इन्होंने श्रीत्रैकूटक अथवा सोमपुरी विहार का उद्धार किया। इनके समय मे अपर कृष्णाचारिन नाम के आचार्य हुए थे। इन्होंने कामरूप मे वसुसिद्धि प्राप्त की थी तथा ये सम्वर, हेवज्र और यमान्तक तन्त्रो के पण्डित थे। इन्होने शम्बरव्याख्या और अन्य शास्त्रों का प्रणयन किया। इस समय के अन्य प्रमुख आचार्य थे—शाक्य-प्रभ, शाक्यमित्र, सुमतिशील, दष्ट्रासेन, ज्ञानचन्द्र, वज्रायुध, मंजुश्रीकीर्ति, ज्ञानदत्त, और वज्रदेव। दक्षिण की ओर इस समय भदन्त अवलोकित थे तथा कश्मीर मे आचार्य धनमित्र। शाक्यमित्र ने तत्त्वसंग्रह नाम के योगतन्त्र पर कोसलालंकार नाम की व्याख्या कोसल मे लिखी। जीवन के अन्तिम भाग मे ये कश्मीर चले गये। वज्राचार्य मंजुश्रीकीर्ति ने नामसंगीति पर टीका लिखी। वज्रदेव एक कवि थे और उनके लोकेश्वरशतकस्तोत्र की प्रसिद्धि थी।

महीपाल के समय में आचार्य आनन्दगर्भ, परहित, चन्द्रपद्म, ज्ञानदत्त, ज्ञानकीर्ति आदि थे। कश्मीर में इस समय जिनमित्र, सर्वज्ञदेव, दानशील आदि उल्लेख्य हैं। सिद्ध तिलोपा भी इसी युग के थे। आनन्दगर्भ महासाघिक सम्प्रदाय के तथा न्याय-माध्यमिक दर्शन के अनुयायी थे। उन्होंने बहुसंख्यक योग तन्त्रों पर व्याख्याएँ लिखी।

तारानाथ के अनुसार महीपाल के अनन्तर 'महापाल' ने शासन किया। 'महा-पाल' से किस शासक को समझना चाहिए, यह अनिश्चित है। 'महापाल' ने ओदन्त-पुरी में उरुवास विहार स्थापित किया तथा वहाँ ५०० सैन्धव श्रावको का प्रबन्ध किया। सोमपुरी, नालन्दा, आदि मे उसने अनेक विहार स्थापित किये। कालचक्रतन्त्र का इस समय प्रचार हुआ तथा आचार्य प्रज्ञाकरगुप्त, पद्माकुश, जेतारि, कृष्णसमयवज्र आदि इसी समय के हैं।

तारानाथ के अनुसार 'चणक' के प्रशासन-काल में रत्नाकरशान्ति, प्रज्ञाकरमति, वागीश्वरकीर्ति, नारोपा, रत्नवज्र तथा ज्ञानश्रीमित्र विक्रमशील के 'द्वारपण्डित' थे। नारोपा मर-पा के गुरू थे। तिब्बत के प्रसिद्धतम सिद्ध मिल-रे-पा मर-पा के शिष्य थे। रत्नवज्र कश्मीर से विक्रमशील आये थे। कश्मीर लौट कर उन्होंने वहाँ धर्म का प्रचार किया तथा अन्त में उद्यान चले गये। ज्ञानश्रीमित्र गौडदेशीय थे तथा पहले सैन्धव श्रावकों के पण्डित थे। पीछे उन्होंने महायान स्वीकार किया।

अतीश दीपकर श्रीज्ञान को नयपाल के समय में रखना चाहिए। तारानाथ ने 'नयपाल' के समय में अमोघवज्र, प्रज्ञाकाररक्षित आदि पण्डित कहे हैं। प्रज्ञाकार-

रक्षित को पितृ-मातृ-तन्त्रों में विद्वान् बताया गया है। नारोपा के शिष्य रिरि, आदि के चाण्डाल थे। आचार्य अनुपमसागर कालचक्रतन्त्र के पण्डित थे। कश्मीर में इस समय शंकरानन्द ने धर्मकीर्ति के ग्रन्थों पर व्याख्याएँ लिखी।

रामपाल के समय मे अभयाकरगुप्त नाम के महान् आचार्य वज्रासनपण्डित थे। तारानाथ के अनुसार इस समय संघ का ह्रास हुआ। विक्रमशील में इस समय १६० पण्डित थे और १,००० आवासिक भिक्षु थे यद्यपि पर्व के अवसर पर ५,००० एकत्र हो जाते थे। वज्रासन में राजा के द्वारा पोषित ४० महायान के अभिज्ञ तथा २०० श्रावक भिक्षु निरन्तर वास करते थे। विशिष्ट अवसरों पर १०,००० श्रावक भिक्षु एकत्र होते थे। ओदन्तपुरी में १,००० भिक्षु सतत निवास करते थे, किन्तु अवसरों पर १२,००० एकत्र हो जाते थे। इस समय मगध के अतिरिक्त प्राय सर्वत्र: तीर्थिक और म्लेच्छ धर्मों की वृद्धि हो रही थी।

तारानाथ ने 'राथिकसेन' के समय में २४ "महान्" (आचार्यो) का उल्लेख किया है जिनमे कुछ कश्मीर और नेपाल में थे तथा सब वज्रधर और सम्बर के अभिज्ञ थे। किन्तु सेनवश के समय ही म्लेच्छों ने कुछ भिक्षुओ की सहायता से मगध में विजय प्राप्त की तथा विहारो को तहस-नहस किया। बौद्ध आचार्य तिब्बत, नेपाल, दक्षिण आदि की ओर भाग गये तथा मगध और बंगाल में भी सद्धर्म का सूर्यास्त हो गया।

## ह्रास के कारण

भारत मे सद्धर्म के ह्रास और पतन के विषय में अनेक भ्रान्तियां प्रचलित है। यह कहा गया है कि "सद्धर्म का प्रचार केवल स्थानीय तथा कादाचित्क था" (वासिलियफ), अतः उसका पतन आश्चर्यजनक नही है। यह भी कहा गया है कि बौद्ध धर्म हिन्दू धर्म में कवलित हो गया जिसमें ७वीं शताब्दी से सांमितीय और तान्त्रिक प्रसार ने सम्भवतः सहायता दी। बौद्ध संघ में तन्त्रों के कारण ज्ञान और आचार के लोप को भी उसके नाश का कारण बताया गया है। कुमारिल तथा शंकर के वाद-कौशल को भी बौद्धधर्म के ह्रास में कारण माना गया है। इस प्रसंग में यह निर्विवाद है कि बौद्ध धर्म के कतिपय तत्त्व हिन्दू धर्म में अवश्य स्वीकृत हुए हैं। यथा, शाक्तो की कौलपरम्परा में तथा यह भी स्वीकार्य है कि अनेक भिक्षुओं एवं विहारो में भ्रष्टाचार का अभाव न था जिसका 'राष्ट्रपालपरिपृच्छा' में स्पष्ट निर्देश है। किन्तु तान्त्रिक आचार तथा तत्सम्बद्ध कुछ विकृति केवल बौद्धों में ही विदित न थी, अपितु शैवों और शाक्तों में भी विदित थी, जिनका प्रचार लुप्त नहीं हुआ

और न तार्किक खंडन से किसी धर्म का लोप माना जा सकता है। वस्तुतः बौद्ध धर्म प्रधानतया भिक्षुओं का धर्म था तथा इन भिक्षुओं का जीवन विहारों में केन्द्रित था। उपासकों के लिए बौद्ध धर्म ने अपना पृथक् और पर्याप्त नैतिक-सामाजिक आचार एवं संस्थाएँ नहीं गढ़ पायी थीं। नैयायिक उदयन का कहना है कि बौद्ध भी वैदिक संस्कारों का पालन करते थे। उपासकों का बौद्ध धर्म मुख्यतया विहारों और चैत्यों के लिए दान तथा तारा, लोकेश्वर आदि की प्रतिमाओं का अर्चन ही था। बौद्ध विहार प्रायः राजाओं के द्वारा प्रदत्त अथवा अनुमत भूमिदान पर निर्भर करते थे। इसी कारण बौद्ध धर्म के प्रचार में राजकीय समर्थन एवं प्रोत्साहन का विशेष हाथ रहा है। दक्षिण और पश्चिम में हिन्दू शासकों की उपेक्षा अथवा वैमुख्य से तथा उत्तर में तुर्कों की विजय से बौद्ध विहार नष्ट और लुप्त हो गये। विहारों के लोप से उपासकों की क्षीण बौद्धता का विलोप अनिवार्य था।

---